| | | | |
|---|---|---|---|
| ग्रंथि[1] | — गांठ [आवरण] | मृगाक्ष्यः | — मृग की जैसी सुन्दर नेत्रों वाली [आनन्द दायक इच्छा से प्राप्त करने योग्य दिव्य शक्तियां] |
| भिदं | — हटाने वाली | | |
| तरुण-[2] | — छोटे [प्रातः काल के] | | |
| अर्क- | — सूर्य [जैसे] | | |
| शोणां | — रक्त वर्ण [वाली] | तान् | — उन भक्तों को |
| त्वां | — तुम्हें | चेतसि | — अपने मन में |
| कृतस्नं | — सारे | दधति | — धारण करती हैं। [उस भक्त पर मोहित होकर उसके वश हो जाती हैं] |
| जगत् | — जगत को | | |
| बहल-रागिणि | — राग तत्त्व से भरे | | |

**लाक्षारसस्नपितपङ्कजतन्तुतन्वी-**
**मऽन्तः स्मरत्यऽनुदिनं भवतीं भवानि।**
**यस्तं स्मरप्रतिममऽप्रतिमस्वरूपा**
**नेत्रोत्पलैर्मृगदृशो भृशमऽर्चयन्ति ॥१०॥**

पदच्छेदः

लाक्षारसस्नपित पङ्कज तन्तु तन्वीम्
अन्तः स्मरति अनुदिनं भवतीं भवानि !
यः तं स्मरप्रतिमं अप्रतिम स्वरूपाः
नेत्रउत्पलैः मृगदृशः भृशम् अर्चयन्ति ॥१०॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| भवानि ! | — हे देवी ! | प्रतिमम् | — समान [जैसे] |
| यः | — जो भक्त | तं | — उस भक्त को |

---

१. पांच ग्रंथियां–चैतन्य स्वरूप को छिपाने वाली पांच शक्तियां अर्थात् कला, विद्या, राग, काल और नियति
२. ज्ञान शक्ति रूप प्रातः काल का सूर्य अति उष्ण न होने के कारण सुखदायक।

| | |
|---|---|
| भवतीं | — आपको |
| लक्षारस-<br>स्नपति- | — { लाख के रस में धुले हुए |
| पंकज- | — कमलों के |
| तन्तुतन्वीं | — सूक्ष्मतार जैसे [स्वरूप का] |
| अन्तः | — सुषम्ना धाम में |
| अनुदिनं | — प्रतिदिन [निरन्तर] |
| स्मरति, | — स्मरण करता है |
| स्मर- | — कामदेव के |
| अप्रतिम- | — उपमा रहित |
| स्वरूपाः | — स्वरूप वाली |
| मृगदृशः | — मृग जैसी नेत्रों वाली [सुन्दर दिव्य शक्तियां] |
| नेत्र + उत्पलैः | — [अपने] नेत्र कमलों से |
| भृशम् | — अत्यधिकता से |
| अर्चयन्ति | — पूजती हैं। |

**स्तुमस्त्वां वाचमऽव्यक्तां**
**हिमकुन्देन्दुरोचिषम्।**
**कदम्बमालां बिभ्राणा-**
**माऽऽपादतललम्बिनीम्॥११॥**

पदच्छेदः

स्तुमः त्वां वाचम् अव्यक्तां
हिम कुन्द इन्दु रोचिषम्।
कदम्ब मालां बिभ्राणाम्
आपादतल लम्बिनीम् ॥११॥

| | |
|---|---|
| त्वां | — तुझ |
| हिम-[1]<br>कुन्द-[2]<br>इन्दु-[3]<br>रोचिषम् | — { बर्फ, कुन्द पुष्प [और] चन्द्रमा की जैसी तेज वाली [तथा] |
| कदम्ब- | — कदंब पुष्पों की |
| मालां | — माला को |
| बिभ्राणाम् | — धारण करने वाली |
| अव्यक्तां<br>वाचम् | — { अप्रकट वाणी |

१. हिम—बर्फ का एक ही अर्थात् छेद रहित निर्मल तख्ता—पश्यन्ती वाणी।
२. कुन्द पुष्प—संकुचित और एक दूसरे से भिन्न—मध्यमा वाणी।
३. इन्दु—चन्द्रमा—वेद्य समूह—वैखरी वाणी।

| | | | |
|---|---|---|---|
| आपादतल-<br>लम्बिनीम् | — चरणों के तले तक लटकती हुई | स्तुमः | [परा रूप] की — [हम] स्तुति करते हैं। |

**मूर्ध्नीन्दोः सितपङ्कजासनगतां प्रालेयपाण्डुत्विषं**
**वर्षन्तीमऽमृतं सरोरुहभुवो वक्त्रेऽपि रन्ध्रेऽपि च।**
**अच्छिन्ना च मनोहरा च ललिता चाऽतिप्रसन्नाऽपि च**
**त्वामेव स्मरतां स्मरारिदयिते! वाक् सर्वतो वल्गति ।१२।**

पदच्छेदः

मूर्ध्नि इन्दोः सितपङ्कज आसनगतां प्रालेयपाण्डुत्विषं
वर्षन्तीम् अमृतं सरोरुहभुवः वक्त्रे अपि रन्ध्रे अपि च।
अच्छिन्ना च मनोहरा च ललिता च अति प्रसन्ना अपि च
त्वाम् एव स्मरतां स्मर अरि दयिते! वाक् सर्वतो वल्गति ॥१२॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| स्मारि- | — हे शंकर की | वर्षन्तीं | — बरसानेवाली |
| दयिते ! | — शक्ति ! | त्वाम् एव | — तुम्हें ही [तुम्हारे ऐसे स्वरूप का] |
| मूर्ध्नि | — सिर पर | | |
| इन्दोः | — चन्द्रमा के जैसे आनन्द दायक तथा | स्मरतां | — स्मरण करने वालों को |
| सित- | — श्वेत [निर्मल] प्रकाशमान | अच्छिन्ना | — छेद रहित [निरन्तर] |
| | | च | — तथा |
| पंकज- | — कमल के | मनोहरा | — मन को हरने वाली |
| आसनगतां | — आसन पर स्थित, | च | — तथा |
| प्रालेय- | — बर्फ जैसी | ललिता अपि | — सुन्दर भी |
| पाण्डु- | — सफेद चमकीली | च | — और |
| त्विषं | — दीप्ति वाले, | अति | — बहुत ही |
| वक्त्रेऽपि | — मूलाधार पर भी | प्रसन्ना | — निर्मल |

| | [तथा] | अपि | — भी [ऐसी] |
|---|---|---|---|
| रन्ध्रेऽपि च | — ब्रह्मरन्ध्र पर भी | वाक् | — वाणी |
| सरोरुह- | — कमल के | सर्वतो | — सब ओर से |
| भुवः | — पत्तों पर | वल्गति | — प्रकट होती है [विकास में आती है। |
| अमृतं | — अमृत | | |

**ददातीष्टान्भोगान्क्षपयति रिपून्हन्ति विपदो**
**दहत्याधीन्व्याधीञ्छमयति सुखानि प्रतनुते।**
**हठादऽन्तर्दुःखं दलयति पिनष्टीष्टविरहं**
**सकृद्ध्याता देवी किमिव निरवद्यं न कुरुते ॥१३॥**

पदच्छेदः

ददाति इष्टान् भोगान् क्षपयति रिपून् हन्ति विपदः
दहति आधीन् व्याधीन् शमयति सुखानि प्रतनुते ।
हठात् अंतर्दुःखं दलयति पिनष्टि इष्टविरहम्
सकृत् ध्याता देवी किम् इव निःअवद्यं न कुरुते ॥१३॥

| सकृत् | — एक ही बार [निरन्तर प्रवाहरूप] | प्रतनुते | — विस्तारती है, |
|---|---|---|---|
| | | अन्तः | — अन्तः करणों के |
| ध्याता | — ध्यान की हुई | दुःखं | — दुखों को |
| देवी | — देवी | हठात् | — ज़ोर से |
| इष्टान् | — चाहे हुए | दलयति | — नष्ट करती है, |
| भोगान् | — भोगों को | इष्ट- | — प्यारों के |
| ददाति | — देती है, | विरहं | — वियोग को |
| रिपून् | — शत्रुओं को | पिनष्टि | — पीसती है [प्यारों से मिलाप कराती है।] |
| क्षपयति | — नाश करती है, | | |
| विपदः | — आपत्तियों को | | |
| हन्ति | — हटाती है, | किम् इव | — वह कौनसी बात है |

| | | | |
|---|---|---|---|
| आधीन् | — मन के रोगों को | | [जिसको कि देवी] |
| दहति | — जलाती है | निरवद्यं | — दोष रहित प्रकार से |
| व्याधीन | — शरीर के रोगों को | न कुरुते | — [सिद्ध] नहीं करती है ? |
| शमयति | — शांत करती है, | | |
| सुखानि | — सुखों को | | |

**यस्त्वां ध्यायति वेत्ति विन्दति जपत्यालोकते चिन्तय-**
**त्यन्वेति प्रतिपद्यते कलयति स्तौत्याश्रयत्यर्चति।**
**यश्च त्र्यम्बकवल्लभे ! तव गुणानाऽकर्णयत्यादरा-**
**त्तस्य श्रीर्न गृहादपैति विजयस्तस्याग्रतो धावति॥१४॥**

पदच्छेदः

यः त्वां ध्यायति वेत्ति विन्दति जपति आलोकते चिन्तयति
अन्वेति प्रतिपद्यते कलयति स्तौति आश्रयति अर्चति ।
यः च त्र्यम्बकवल्लभे ! तव गुणान् आकर्णयति आदरात्
तस्य श्रीःनगृहात् अपैति विजयः तस्य अग्रतः धावति ॥१४॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| त्र्यम्बक- | — हे शिव की | गुणान् | — गुणों को |
| वल्लभे ! | — प्यारी ! (हे देवी) | आदरात् | — आदर के साथ |
| यः | — जो कोई | आकर्णयति | — (समाहित होकर) सुनता है, |
| त्वां | — तुम्हें | तस्य | — उस पुरुष के |
| ध्यायति | — ध्यान करता है, | गृहात् | — घर से |
| वेत्ति | — जानता है, | श्रीः | — भोग और मोक्ष रूप लक्ष्मी |
| विन्दति | — प्राप्त करता है, | न | — नहीं |
| जपति | — जप करता है, | अपैति | — दूर जाती है(उस के वश में रहती है) |
| आलोकते | — देखता है, | | |
| चिन्तयति | — चिन्तन करता है, | | |
| अन्वेति | — पीछे चलता है, | | |

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रतिपद्यते | — शरण में आता है, | | (तथा) |
| कलयति | — विमर्श करता है, | विजयः | — (भेद पर) विजय |
| स्तौति | — स्तुति करता है, | तस्य | — उसके |
| आश्रयति | — आसरा लेता है, | अग्रतो | — आगे आगे |
| अर्चति | — पूजता है, | धावति | — दौडती है। वह सब दुःखों और आत्मा के आवरण रूप मोह को जीत कर आत्मलाभ प्राप्त करता है। |
| त्र्यम्बक-वल्लभे ! | — { शिव की प्यारी (देवी) | | |
| च | — और | | |
| यः | — जो | | |
| तव | — तुम्हारे | | |

**किं किं दुःखं दनुजदलिनि ! क्षीयते न स्मृतायां**
**का का कीर्तिः कुलकमलिनि ! ख्याप्यते न स्तुतायाम्।**
**का का सिद्धिः सुरवरनुते ! प्राप्यते नार्चितायां**
**कं कं योगं त्वयि न चिनुते चित्तमालम्बितायाम्॥१५॥**

पदच्छेदः

किं किं दुःखं दनुज दलिनि ! क्षीयते न स्मृतायाम्
का का कीर्तिः कुलकमलिनि ! ख्याप्यते न स्तुतायाम् ।
का का सिद्धिः सुरवरनुते ! प्राप्यते न अर्चितायाम्
कं कं योगं त्वयि न चिनुते चित्तम् आलम्बितायाम् ॥१५॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| दनुजदलिनि! | — हे राक्षसों की संहार कारिणी (देवी)! | सुरवरनुते ! | — हे श्रेष्ट देवताओं से नमस्कार की गई (देवी)! |
| किं किं | — कौन २ सा | | |
| दुःखं | — (ऐसा) दुख है | का का | — [वह] कौन २ सी |
| स्मृतायां | — (जो तुम्हारे) स्म- | सिद्धिः | — सिद्धि है |

| | |
|---|---|
| | रण करने पर |
| न क्षीयते | — नष्ट नहीं होता है? |
| कुलकमलिनि ! | — हे विश्व रूपी कमल को खिलाने वाली (देवी) ! |
| का का | — (वह) कौन २ सी |
| कीर्तिः | — कीर्ति है |
| स्तुतायाम् | — जो (तुम्हारी) स्तुति करने पर |
| न ख्याप्यते | — सिद्ध नहीं होती है? |
| अर्चितायां | — [जो तुम्हारी] पूजा करने पर |
| न प्राप्यते | — प्राप्त नहीं होती है? |
| कं कं | — [वह] कौन २ सा |
| योगं | — योग है |
| त्वयि | — [जो] तुम में |
| चित्तम् | — मन |
| आलम्बितायाम् | लगाने पर |
| न चिनुते | — जाना नहीं जाता है ? |

**ये देवि ! दुर्धरकृतान्तमुखान्तरस्था**
**ये कालि ! कालघनपाशनितान्त बद्धाः ।**
**ये चण्डि ! चण्डगुरुकल्मषसिन्धुमग्ना-**
**स्तान्पासि मोचयसि तारयसि स्मृतैव ॥ १६॥**

### पदच्छेदः

ये देवि ! दुर्धर कृतान्त मुख अन्तरस्थाः
ये कालि ! कालघनपाशनितान्तबद्धाः ।
ये चण्डि ! चण्ड गुरु कल्मष सिन्धुमग्नाः
तान् पासि मोचयसि तारयसि स्मृता एव ॥१६॥

| | |
|---|---|
| देवि ! | — हे [चमकने वाली स्वप्रकाश] देवी ! |
| ये | — जो |
| दुर्धर- | — धारण करने के लिए कठिन [असह्य] |
| | वाली [देवी] ! |
| ये | — [और] जो |
| चण्ड- | — कठिन [और] |
| गुरुकल्मष- | — भारी पापों के |
| सिन्धु- | — समुद्र में |

| | | | |
|---|---|---|---|
| कृतान्त- | — मृत्यु के | [3]मग्नाः | — डूबे हों, |
| [1]मुखान्तरस्था | — मुख में पड़े हुए हों, | तान् | — ऐसे सभी [आर्त भक्तों को] |
| कालि ! | — हे काल को जीतने वाली ! | स्मृता एव | — [उनके द्वारा] स्मरण किये जाने पर [क्रमशः] |
| ये | — जो | | |
| काल- | — काल शक्ति की | | |
| घनपाश- | — घनी फांसियों से | पासि[1] | — बचाती है |
| नितान्त- | — ज़ोर से | मोचयसि[2] | — छुटकारा दिलाती है |
| [2]बद्धाः | — [जो] बांधे गये हों, | तारयसि[3] | — पार लगाती है । |
| चण्डि ! | — हे तेजोमय भयानक रूप धारण करने | | |

**लक्ष्मीवशीकरणचूर्णसहोदराणि**
**त्वत्पादपङ्कजरजांसि चिरं जयन्ति ।**
**यानि प्रणाममिलितानि नृणां ललाटे**
**लुम्पंति दैवलिखितानि दुरक्षराणि ।।१७।।**

पदच्छेदः

लक्ष्मी वशीकरणचूर्ण सह उदराणि
त्वत् पादपङ्कजरजांसि चिरं जयन्ति ।
यानि प्रणाममिलितानि नृणां ललाटे
लुम्पन्ति दैव लिखितानि दुर्अक्षराणि ।।१७।।

| | | | |
|---|---|---|---|
| लक्ष्मी- | — (भोग) लक्ष्मी को | | मनुष्यों के |
| वशीकरण- | — वश करने के | ललाटे | — माथे पर |
| चूर्ण- | — औषधि के | प्रणाम- | — प्रणाम करने से |
| सहोदराणि | — सगे भाई अर्थात् स- | मिलितानि | — लगे हुए |

| | |
|---|---|
| | मान शक्ति रखने वाले |
| त्वत्- | — तुम्हारे |
| पादपंकज- | — चरणकमलों की |
| रजांसि | — धूलि के कण |
| चिरं | — अनन्त काल तक |
| जयन्ति | — जय शील रहते हैं |
| यानि | — जो (धूलि के कण) |
| नृणां | — (प्रणाम करने वाले) |
| दैव- | — प्रारब्ध में |
| लिखितानि | — लिखे हुए |
| दुर्- | — बुरे |
| अक्षरानि | — अक्षरों को |
| लुम्पन्ति | — मिटा देते हैं। अर्थात् सभी आपत्तियों से छुटकारा देते हैं। |

**रे मूढाः! किमयं वृथैव तपसा कायः परिक्लिश्यते**
**यज्ञैर्वा बहुदक्षिणैः किमितरे रिक्तीक्रियन्ते गृहाः।**
**भक्तिश्चेदऽविनाशिनी भगवतीपादद्वयी सेव्यता-**
**मुन्निद्राम्बुरुहातपत्रसुभगा लक्ष्मीः पुरो धावति॥१८॥**

पदच्छेदः

रे मूढाः! किं अयं वृथा एव तपसा कायः परिक्लिष्यते ?
यज्ञैः वा बहुदक्षिणैः किं इतरे रिक्ती क्रियन्ते गृहाः ?
भक्तिःचेत् अविनाशिनी भगवती पादद्वयी सेव्यताम्
उन्निद्र अम्बुरुह आतपत्रसुभगा लक्ष्मीः पुरः धावति ॥१८॥

| | |
|---|---|
| रे मूढाः! | — अरे मोह में डूबे हुए संसारिक पुरुषो! |
| किं | — क्यों |
| तपसा | — [ज्ञानरहित] तपस्या द्वारा |
| अयं | — यह [अपना] |
| कायः | — शरीर |
| वृथा एव | — व्यर्थ ही |
| (किं) | — क्यों |
| क्रियन्ते | — कर देते हैं, |
| चेद् | — यदि [तुम में] |
| (अविनाशिनी) | — अटल |
| भक्तिः | — भक्ति है [तो] |
| अविनाशिनी | — तीन काल में नित्य |
| भगवती | — देवी के |
| पादद्वयी | — दो चरणों की |

| | | | |
|---|---|---|---|
| परिक्लिष्यते | — [तुम से] कष्ट दिया जाता है[1] | सेव्यताम् | — सेवा कीजिये |
| | | उन्निद्र- | — [तो] खिले हुए |
| वा | — अथवा | अम्बुरुह- | — कमल के |
| बहुदक्षिणैः | — बडी दक्षिणा वाले | आतपत्र- | — छत्र से |
| यज्ञैः | — यज्ञों से | सुभगा | — शोभायमान |
| इतरे | — कुछ पुरुष | लक्ष्मीः | — लक्ष्मी |
| गृहाः | — [अपने] घरों को | पुरो | — तुम्हारे आगे २ |
| रिक्ती | — खाली | धावति | — दौडेगी। |

**याचे न कंचन न कंचन वञ्चयामि**
**सेवे न कंचन निरस्तसमस्तदैन्यः।**
**श्लक्ष्णं वसे मधुरमद्मि भजे वरस्त्री-**
**देवी हृदि स्फुरति मे कुलकामधेनुः ॥१६॥**

पदच्छेदः

याचे न कंचन न कंचन वञ्चयामि
सेवे न कंचन निरस्तसमस्त दैन्यः।
श्लक्ष्णं वसे मधुरं अद्मि भजे वरस्त्रीः
देवी हृदि स्फुरति मे कुलकामधेनुः ॥१९॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| निरस्त- | — हटी हुई | | हूं,[2] |
| समस्त- | — सभी | मधुरम् | — स्वादिष्ट |
| दैन्यः | — दीनताओं वाला [मैं भक्त] | अद्मि | — भोग भोगता हूं, |
| | | वरस्त्रीः | — उत्तम चित् शक्ति का |
| कंचन | — किसी से भी | | |

१. ज्ञान प्राप्त करने के विना तपस्या और चान्द्रायण व्रत इत्यादि कुछ आत्मज्ञान नहीं दे सकते हैं। २. मैं चितस्वरूप हूं।

| | | | |
|---|---|---|---|
| न याचे | — कुछ नहीं मांगता हूं[1] | भजे | — विमर्श करता हूं, [क्योंकि] |
| कंचन | — किसी को भी | | |
| न वंचयामि | — कपट से नहीं ठगता हूं,[2] | कुलकामधेनुः | — सभी अभिलाषाओं को पूर्ण करने वाली |
| कंचन | — किसी की भी | देवी | — तेजस्वी देवी |
| न सेवे | — सेवा नहीं करता हूं, | मे | — मेरे |
| श्लक्ष्णं | — सुन्दर [बारीक] | हृदि | — हृदय में |
| वसे | — वस्त्र धारण करता | स्फुरति | — विकसित है। |

**शब्दब्रह्ममयि ! स्वच्छे देवि त्रिपुरसुन्दरि !।**
**यथाशक्ति जपं पूजां गृहाण परमेश्वरि ॥२०॥**

पदच्छेदः

शब्दब्रह्ममयि ! स्वच्छे ! देवि ! त्रिपुरसुन्दरि !।
यथाशक्ति जपं पूजां गृहाण परमेश्वरि !॥२०॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| शब्दब्रह्ममये | — जीव और ब्रह्म का ऐक्य कराने वाली | परमेश्वरि ! | — हे परमेश्वर की स्वातन्त्र्य शक्ति ! |
| स्वच्छे ! | — हे निर्मल चित्स्वरूप | यथाशक्ति | — जैसी वैसी थोडी मेरी शक्ति है [वैसे मेरे] |
| देवी ! | — हे सृष्टि-स्थिति-संहार रूप क्रीडा करने वाली ! | | |
| | | जपं | — जप [और] |
| त्रिपुरसुन्दरि ! | हे तीनों शरीरों में व्यापक ! | पूजां | — पूजा को |
| | | गृहाण | — स्वीकार कर। |

**नन्दन्तु साधकाः सर्वे विनश्यन्तु विदूषकाः ।**
**अवस्था शाम्भवी मेऽस्तु प्रसन्नोऽस्तु गुरुः सदा ॥२१॥**

---

१. मैं स्वतन्त्र और परिपूर्ण हूं।    २. मेरे अंतः करण शुद्ध हैं।

पदच्छेदः

नन्दन्तु साधकाः सर्वे विनश्यन्तु विदूषकाः ।
अवस्था शाम्भवी मे अस्तु प्रसन्नः अस्तु गुरुः सदा ॥२१॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| सर्वे | — सभी | अवस्था | — अवस्था |
| साधकाः | — मोक्षसिद्धि के अभिलाषी | अस्तु | — रहे, |
| नन्दन्तु | — आनन्द प्राप्त करें, | गुरुः | — मेरे गुरुदेव |
| विदूषकाः | — दोष सहित पापीजन | सदा | — सदा व सर्वदा |
| विनश्यन्तु | — नष्ट हो जायें,[1] | प्रसन्नः | — मुझ पर अनुग्रह करने वाले |
| मे | — मुझे | अस्तु | — रहें । |
| शाम्भवी | — शाम्भव [अभेदमय] | | |

## दर्शनात्पापशमनी जपान्मृत्युविनाशिनी ।
## पूजिता दुःखदौर्भाग्यहरा त्रिपुरसुन्दरी ॥२२॥

पदच्छेदः

दर्शनात् पापशमनी जपात् मृत्युविनाशिनी ।
पूजिता दुःख दौर्भाग्यहरा त्रिपुरसुन्दरी ॥२२॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| त्रिपुरसुन्दरी | — देवी त्रिपुरा | | [अर्थात् जब भक्त उसकी पूजा करते हैं] |
| दर्शनात् | — दर्शन से | दुःख | — दुख [और] |
| पापशामनी | — पापों को नाश करती है, | दौर्भाग्य- | — दुर्भाग्यों को |
| जपात् | — जप से | हरा | — हटाने वाली [बनती है ।] |
| मृत्युविनाशिनी | मृत्यु का भय दूर करने वाली है, | | |
| पूजिता | — पूजा की गई [देवी] | | |

१. उनकी पाप करने की प्रवृत्ति शुद्ध होकर वे भी दोष रहित हो जायें ।

**नमामि यामिनीनाथलेखालङ्कृतकुन्तलाम्।**
**भवानीं भवसन्तापनिर्वापणसुधानदीम्॥२३॥**

पदच्छेदः

नमामि यामिनी नाथ लेखा अलङ्कृत कुन्तलाम्।
भवानीं भवसन्ताप निर्वापण सुधानदीम्॥२३॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| यामिनीनाथ- | — चन्द्रमा की | संताप- | — दुखों को |
| लेखा- | — कला से | निर्वापण- | — हटाने के लिए |
| अलंकृत- | — शोभित | सुधानदीम् | — अमृत नदी रूप |
| कुन्तलाम् | — केशों वाली, | भवानीम् | — देवी को |
| भव- | — संसार के | नमामि | — मैं प्रणाम करता हूं। |

**मन्त्रहीनंक्रियाहीनं विधिहीनं च यद्गतम्।**
**त्वया तत्क्षम्यतां देवि! कृपया परमेश्वरि!॥२४॥**

पदच्छेदः

मन्त्रहीनं क्रियाहीनं विधिहीनं च यत् गतम्।
त्वया तत् क्षम्यतां देवि! कृपया परमेश्वरि!॥२४॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| मन्त्रहीनं | — मंत्र रहित, | परमेश्वरि! | — परमेश्वर की शक्ति! |
| क्रियाहीनं | — क्रिया रहित | त्वया | — आप |
| च | — और | तत् | — उस सब कुछ के लिए |
| विधिहीनं | — विधिरहित | कृपया | — कृपा [करके] |
| यद् | — जो कुछ | क्षम्यताम् | — क्षमा करें। |
| गतम् | — मुझ से हुआ | | |
| देवि! | — हे देवी, | | |

इति श्री पञ्चस्तव्यां घटस्तवः तृतीयः॥३॥

ॐ

## अथ पञ्चस्तव्यामऽम्बस्तवश्चतुर्थः ।

**ओं यामाऽऽमनन्ति मुनयः प्रकृतिं पुराणीं**
**विद्येति यां श्रुतिरहस्यविदो वदन्ति ।**
**तामऽर्धपल्लवितशङ्कररूपमुद्रां**
**देवीमऽनन्यशरणः शरणं प्रपद्ये ॥१॥**

पदच्छेदः

याम् आमनन्ति मुनयः प्रकृतिं पुराणीम्
विद्या इति यां श्रुतिरहस्य बिदः वदन्ति ।
तां अर्ध पल्लवित शङ्कररूप मुद्रां
देवीम् अनन्य शरणः शरणं प्रपद्ये ॥१॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| याम् | — जिसको | ताम् | — उसी |
| मुनयः | — ऋषि मुनि | अर्ध-[1] | — आधे स्वरूप के अर्पण करने से |
| पुराणीम् | — अनादिकाल से सिद्ध | पल्लवित- | — विकसित होकर |
| प्रकृतिम् | — प्रकृति | शंकररूप- | — शंकर के स्वरूप को |
| आमनन्ति | — कहते हैं, | मुद्रां | — मुद्रित करने वाली |

१. जिसने अपना आधा स्वरूप शिव को अर्पण करके (उसे चैतन्यरूप बना कर) शक्तिमान बनाया है और उसके स्वरूप में अपनी शक्ति की मुद्रा स्थापित की है ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| याम् | — जिसको | देवीं | — देवी को |
| श्रुति- | — वेदों और शास्त्रों के | अनन्य- | — [मैं भक्त] |
| रहस्य- | — सार को | शरणः | — जिसका [देवी के विना] दूसरा कोई सहारा नहीं है। |
| विदो | — जानने वाले [ज्ञानी पुरुष] | शरणं | — शरण |
| विद्या | — शुद्ध विद्या के | प्रपद्ये | — होता हूं। |
| इति | — नाम से | | |
| वदन्ति | — पुकारते हैं, | | |

**अम्ब ! स्तवेषु तव तावदऽकर्तृकाणि**
**कुण्ठीभवन्ति वचसामऽपि गुम्फनानि ।**
**डिम्बस्य मे स्तुतिरसावऽसमञ्जसापि**
**वात्सल्यनिघ्नहृदयां भवतीं धिनोति ॥२॥**

पदच्छेदः

अम्ब ! स्तवेषु तव तावत् अकर्तृकाणि
कुण्ठीभवन्ति वचसाम् अपि गुम्फनानि ।
डिम्बस्य मे स्तुतिः असौ असमञ्जसा अपि
वातसल्य निघ्नहृदयां भवतीं धिनोति ॥२॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| अम्ब ! | — हे माता ! | | (तो भी) |
| तव | — तुम्हारी | मे | — मुझ |
| स्तवेषु | — स्तुति करने में | डिम्बस्य | — मूर्ख की |
| तावत् | — तो | असौ | — यह |
| वचसां | — वेदों की | स्तुतिः | — स्तुति |
| गुम्फनानि | — सुन्दर रचनायें [वाक्य] | असमंजसापि | — [यद्यपि] अयुक्त भी है |

| | | | |
|---|---|---|---|
| अकर्तृकाणि | — जिनका [परमेश्वर के विना] कोई कर्ता नहीं है, | वात्सल्यनिघ्न- | — स्नेह भरे |
| कुण्ठी | — कुण्ठित | हृदयां | — हृदय वाली |
| भवन्ति | — हो जाती हैं, | भवतीं | — आप [माता] को |
| | | धिनोति | — प्रसन्न करती है। |

**व्योमेति बिन्दुरिति नाद इतीन्दुलेखा-**
**रूपेति वाग्भवतनूरिति मातृकेति।**
**निःष्यन्दमानसुखबोधसुधास्वरूपा**
**विद्योतसे मनसि भाग्यवतां जनानाम्॥३॥**

पदच्छेदः

व्योम इति बिन्दुः इति नादः इति इन्दुलेखा-
रूपा इति वाक्भवतनूः इति मातृका इति।
निःष्यन्दमान सुखबोध सुधा स्वरूपा
विद्योतसे मनसि भाग्यवतां जनानाम्॥३॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| व्योम इति | — चिदाकाश, | बोध- | — ज्ञान रूप |
| बिन्दुः इति | — ज्ञान, | सुधा- | — अमृत के |
| नादः इति | — विज्ञान, | स्वरूपा | — स्वरूप वाली (हे देवी! आप) |
| इन्दुलेखा-रूपा इति | — चन्द्रमा की कला रूप, | भाग्यवतां | — भाग्यवान् |
| वाक्- | — वाणियों के | जननां | — (भक्त) जनों के |
| भवतनूः इति | — उत्पत्ति स्थान रूप | मनसि | — मन में |
| मातृका इति | — माता रूप (और) | विद्योतसे | — विकसित (प्रकट) होती हो। |
| निःष्यन्दमान- | — निकलते हुए | | |
| सुख- | — आनन्द, (और) | | |

**आविर्भवत्पुलकसन्ततिभिः शरीरै-**
**र्निःष्यन्दमानसलिलैर्नयनैश्च नित्यम्।**
**वाग्भिश्च गद्गदपदाभिरुपासते ये**
**पादौ तवाम्ब ! हृदयेषु त एव धन्याः ॥४॥**

पदच्छेदः

आविर्भवत् पुलकसन्ततिभिः शरीरैः
निःष्यन्दमान सलिलैः नयनैः च नित्यम् ।
वाग्भिः च गद्गदपदाभिः उपासते ये
पादौ तव अम्ब ! हृदयेषु ते एव धन्याः ॥४॥

अम्ब ! — हे माता !
आविर्भत्- — प्रकट बने हुए
पुलक- — रोमांचों की
सन्ततिभिः — पंक्तियों से युक्त
शरीरैः — शरीरों से,
निःष्यन्दमान- — बहते हुए
सलिलैः — जल से युक्त (अश्रु धारा भरे)
नयनैः — नेत्रों से,
च — और
गद्गदपदाभिः — गद्गद शब्दों वाली [हिचकी बन्धे हुए]
वाग्भिः — वाणियों से
ये — जो [भक्तवर]
तव — तुम्हारे
पादौ — चरणों को
नित्यम् — निरन्तर
हृदयेषु — अपने हृदयों में
उपासते — पूजते हैं [मन में धारण करते हैं]
त एव — वे ही [भक्त]
धन्याः — श्लाघ्य हैं अर्थात् आप से एकता प्राप्त करने के अधिकारी बनते हैं ।

**वक्त्रं यदुद्यतमऽभिष्टुतये भवत्या-**
**स्तुभ्यं नमो यदपि देवि ! शिरः करोति।**

**चेतश्च यत्त्वयि परायणमम्ब ! तानि**
**कस्यापि कैरपि भवन्ति तपोविशेषैः ॥५॥**

पदच्छेदः

वक्त्रं यत् उद्यतम् अभिष्टुतये भवत्याः
तुभ्यम् नमः यत् अपि देवि ! शिरः करोति ।
चेतः च यत् त्वयि परायणम् अम्ब ! तानि
कस्य अपि कैः अपि भवन्ति तपः विशेषैः ॥५॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| देवि ! | — हे देवी ! | चेतः च | — और [ऐसा] मन |
| वक्त्रं | — [ऐसा] मुख | यत् | — जो |
| यत् | — जो | त्वयि | — आप में [आपके विमर्श में] |
| भवत्याः | — आपकी | परायणम् | — लीन हो, |
| अभिष्टुतये | — बार बार स्तुति करने के लिए | अम्ब ! | — हे माता ! |
| उद्यतम् | — उद्योग युक्त हो, | तानि | — यह [तीनों बातें] |
| शिरः | — [ऐसा] सिर | कस्यापि | — किसी ही विरले [भक्त] को |
| अपि | — भी | | |
| यत् | — जो | कैरपि | — किन्ही |
| तुभ्यं | — आपको | तपो विशेषैः | — उत्तम तपों [के बल] से |
| नमः | — नमस्कार | | |
| करोति | — करता हो | भवन्ति | — [प्राप्त] होती हैं । |

**मूलालवालकुहरादुदिता भवानि !**
**निर्भिद्य षट्सरसिजानि तडिल्लतेव ।**
**भूयोऽपि तत्र विशसि ध्रुवमण्डलेन्दु-**
**निःष्यन्दमानपरमामृततोयरूपा ॥६॥**

पदच्छेदः

मूल आलवाल कुहरात् उदिता भवानि !
निर्भिद्य षट् सरसिजानि तडित् लता इव ।
भूयः अपि तत्र विशसि ध्रुवमण्डल इन्दु-
निःष्यन्दमान परम अमृत तोयरूपा ॥६॥

| | |
|---|---|
| भवानि ! | — हे देवी, |
| मूलालवाल-कुहरात् | — मूलाधार के रन्ध्र से |
| उदिता | — उदय में आई हुई |
| षट | — छः |
| सरसिजानि[1] | — कमलों को |
| तडित लता | — बिजली की कडक |
| इव | — की तरह |
| निर्भिद्य | — फाडकर |
| भूयः अपि | — फिर |
| ध्रुवमंडलेन्दु- | — निश्चल मण्डल वाले चन्द्रमा[अमा कला] से |
| निःष्यन्दमान- | — प्रवाहरूप में निकलते हुए |
| परमामृत- | — उत्कृष्ट चित् अमृत के |
| तोयरूपा | — जलरूप |
| तत्र | — उसी मूलाधार में |
| विशसि | — प्रवेश करती हो । |

**दग्धं यदा मदनमेकमऽनेकधा ते**
**मुग्धः कटाक्षविधिरङ्कुरयांचकार ।**
**धत्ते तदाप्रभृति देवि ! ललाटनेत्रं**
**सत्यं ह्रियेव मुकलीकृतमिन्दुमौलिः ॥७॥**

पदच्छेदः

---

१. मूलाधार से ब्रह्मरन्ध्र तक छः स्थान अर्थात् नाभि, हृदय, कण्ठ, तालु, भ्रूमध्य तथा ब्रह्मरन्ध्र ।

दग्धं यदा मदनम् एकम् अनेकधा ते
मुग्धः कटाक्ष विधिः अङ्कुरयांचकार ।
धत्ते तदा प्रभृति देवि ! ललाटनेत्रम्
सत्यं ह्रिया इव मुकुली कृतम् इन्दुमौलिः ॥७॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| देवि ! | — हे देवी ! | | वित करने लगी |
| यदा | — जब | तदा प्रभृति | — तब से |
| ते | — तुम्हारी | इन्दुमौलिः | — शंकर |
| मुग्धः | — मनोहर | ललाट- | — माथे के |
| कटाक्षविधिः | — नेत्रों की दृष्टि | नेत्रं | — नेत्र को |
| एकम् | — अकेले | सत्यं | — सचमुच ही |
| दग्धं | — जले हुए | ह्रिया | — लज्जा के मारे |
| मदनम् | — कामदेव को | मुकली कृतम् | — बन्द किये हुए |
| अंकुरयां- | — अंकुर- | इव | — जैसा |
| चकार | — निकालने लगी अर्थात् उसे पुनः जी- | धत्ते | — धारण करता है । |

**अज्ञातसम्भवमनाकलितान्ववायं**
**भिक्षुं कपालिनमवाससमद्वितीयम् ।**
**पूर्वं करग्रहणमङ्गलतो भवत्याः**
**शम्भुं क एव बुबुधे गिरिराजकन्ये ॥८॥**

पदच्छेदः

अज्ञातसम्भवम् अनाकलित अन्ववायं
भिक्षुं कपालिनम् अवाससम् अद्वितीयम् ।
पूर्वं करग्रहणमङ्गलतः भवत्याः
शम्भुं कः एव बुबुधे गिरिराज कन्ये ! ॥८॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| गिरिराजकन्ये ! | हे पार्वती ! | | दूसरा नहीं, |
| अज्ञात् संभवम् | जिसके माता पिता ही विदित नहीं, | शम्भुं | — [ऐसे] शंकर को |
| अनाकलित-अन्ववायं | — { जिसका कुल ही किसी को मालूम नहीं, | भवत्याः | — आपके साथ |
| भिक्षुं | — भिक्षा करने वाले, | करग्रहण- | — पाणिग्रहण [विवाह] रूप |
| कपालिनं | — कपालधारी, | मंगलतो | — कल्याण से |
| अवाससम् | — नंगे [वस्त्रहीन] (तथा) | पूर्वं | — पहले |
| अद्वितीयम् | — जिसके जैसा कोई | कः एव | — भला कौन |
| | | बुबुधे | — जानता था ? अर्थात् कोई भी नही जानता था । |

**चर्माम्बरं च शवभस्मविलेपनं च**
**भिक्षाटनं च नटनं च परेतभूमौ ।**
**वेतालसंहतिपरिग्रहता च शम्भोः**
**शोभां बिभर्ति गिरिजे ! तव साहचर्यात् ॥९॥**

पदच्छेदः

चर्म अम्बरं च शवभस्म विलेपनं च
भिक्षा अटनं च नटनं च परेत भूमौ ।
वेताल संहति परिग्रहता च शम्भोः
शोभां बिभर्ति गिरिजे तव साहचर्यात् ॥९॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| शम्भोः | — शिव का | | के समूह का |
| चर्माम्बरं च | — मृगछाला इत्यादि वस्त्र पहनना, | परिग्रहता | — कुटुम्ब रूप होना (यह उसकी सब बातें) |
| शवभस्म- | — मुर्दों का भस्म | | |

| | | | |
|---|---|---|---|
| विलेपनं च | — शरीर पर मलना, | गिरिजे ! | — हे पार्वति ! |
| भिक्षाटनम् च | — और भिक्षा के लिए घूमना, | तव | — तुम्हारे (उस शिव के) |
| परेत भूमौ | — प्रेतों की भूमि में | साहचर्यात् | — साथ चलने से |
| नटनं | — नाचना, | शोभां | — शोभा को |
| च | — तथा | बिभर्ति[1] | — धारण करती है। |
| वेतालसंहति- | — वेतालभैरव इत्यादि | | |

**कल्पोपसंहरणकेलिषु पण्डितानि**
**चण्डानि खण्डपरशोरपि ताण्डवानि।**
**आलोकनेन तव कोमलितानि मात-**
**र्लास्यात्मना परिणमन्ति जगद्विभूत्यै ॥१०॥**

पदच्छेदः

कल्प उपसंहरण केलिषु पण्डितानि
चण्डानि खण्डपरशोः अपि ताण्डवानि।
आलोकनेन तव कोमलितानि मातः !
लास्यात्मना परिणमन्ति जगत् विभूत्यै ॥१०॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| मातः ! | — हे माता ! | ताण्डवानि | — ताण्डव नृत्य |
| कल्प- | — कल्प के | अपि | — भी |
| उपसंहरण- | — संहार करने की | तव | — तुम्हारी |
| केलिषु | — क्रीडाओं में | लास्यात्मना | — सृष्टिकारक नाचरूप |

---

१. शंकर का यह सब व्यवहार, अर्थात् नंगा रहना, भस्म मलना भिक्षा मांगना इत्यादि जो सांसारिक दृष्टि से निन्दित है, देवी के उसके साथ होने से उसके (शंकर के) प्रभाव को बढाता है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| खण्डपरशोः | — कुल्हाडा जिसका आयुध है (ऐसे शंकर के) | आलोकनेन | — दृष्टि मात्र से |
| पण्डितानि | — निपुण (तथा) | कोमलितानि | — कोमल बनकर |
| चण्डानि | — अति तीक्ष्ण | जगत्- | — जगत के |
| | | विभूत्यै | — ऐश्वर्य के लिए |
| | | परिणमन्ति | — परिणत हो जाते हैं। |

**जन्तोरपश्चिमतनोः सति कर्मसाम्ये**
**निःशेषपाशपटलच्छिदुरा निमेषात्।**
**कल्याणि! दैशिककटाक्षसमाश्रयेण**
**कारुण्यतो भवसि शाम्भववेददीक्षा ॥११॥**

पदच्छेदः

जन्तोः अपश्चिमतनोः सति कर्मसाम्ये
निःशेष पाशपटलच्छिदुरा निमेषात् ।
कल्याणि ! दैशिक कटाक्षसम् आश्रयेण
कारुण्यतः भवसि शाम्भव वेददीक्षा ॥११॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| कल्याणि ! | — हे कल्याणरूपिणी ! | समाश्रयेण | — आश्रय लेने से |
| अपश्चिमतनोः | – जीवन्मुक्त[1] बनने वाले | निमेषात् | — क्षणमात्र में |
| जन्तोः | — जीवधारी को | निःशेष- | — सभी |
| कर्मसाम्ये | — पुण्य और पाप कर्मों की समता | पाश- | — पाशों के |
| सति | — हो जाने पर | पटल- | — समूहों को |
| कारुण्यतो | — दया से | च्छिदुरा | — काटने वाली |
| दैशिक- | — सद्गुरु की | शाम्भव वेद- | — शैव शास्त्रों की |
| | | दीक्षा | — रहस्य उपदेश करने |

१. जिसे इस शरीर के पश्चात् कोई दूसरा शरीर धारण नहीं करता है।

कटाक्ष- — अनुग्रह की दृष्टि का
वाली
भवसि — (तुम) बनती हो।

## मुक्ताविभूषणवती नवविद्रुमाभा
## यच्चेतसि स्फुरसि तारकितेव सन्ध्या।
## एकः स एव भुवनत्रयसुन्दरीणां
## कन्दर्पतां व्रजति पञ्चशरीं विनापि ॥१२॥

पदच्छेदः

मुक्ता विभूषणवती नवविद्रुमआभा-
यत् चेतसि स्फुरसि तारकिता इव सन्ध्या।
एक: स एव भुवनत्रय सुन्दरीणां
कन्दर्पतां व्रजति पञ्चशरीम् विना अपि ॥१२॥

मुक्ता- — मोतियों के
विभूषणवती — भूषणों से सुशोभित,
नवविद्रुम- — नये रुद्राक्ष की
आभा — दीप्ति वाली (आप)
यत् — जिस (भक्त) के
चेतसि — मन में
तारकिता — तारों से भरी हुई
सन्ध्या — सन्ध्या
इव — जैसी
स्फुरसि — विकास में आती हो (अपना साक्षात्कार कराती हो)
स एक: एव — वही एक (भक्त)
भुवनत्रय- — तीनों भुवनों का (शासन करने वाली)
सुन्दरीणां — उत्तम शक्तियों के
कन्दर्पतां — कामदेवपन को[1]
पंचशरीं — पांच बाणों के (धारण किये)
विनाषि — विना ही
व्रजति — प्राप्त होता है।

---

१. जिस प्रकार कामदेव के आवेश से युवतियां मोहित हो जाती हैं, उसी प्रकार उत्कृष्ट शक्तियां भी उत्तम भक्त के वश में हो जाती हैं।

**ये भावयन्त्यमृतवाहिभिरंशुजालै-**
**राप्यायमानभुवनाममृतेश्वरीं त्वाम्।**
**ते लङ्घयन्ति ननु मातरऽलङ्घनीयां**
**ब्रह्मादिभिः सुरवरैरपि कालकक्ष्याम्॥१३॥**

पदच्छेदः

ये भावयन्ति अमृत वाहिभिः अंशुजालैः
आप्यायमान भुवनाम् अमृत ईश्वरीम् त्वाम्।
ते लङ्घयन्ति ननु मातः ! अलङ्घनीयाम्
ब्रह्मादिभिः सुरवरैः अपि कालकक्ष्याम् ।।१३।

| | | | |
|---|---|---|---|
| ये | — जो [भक्त] | ते | — वे [सभी] |
| त्वां | — तुझ | ब्रह्मादिभिः | — ब्रह्मा इत्यादि |
| अमृतवाहिभिः | — अमृत बहाने वाले | सुरवरैः | — श्रेष्ठ देवताओं से |
| अंशुजालैः | — किरणों के समूह से | अपि | — भी |
| आप्यायमान भुवनाम् | [तीनों] भुवनों का सींचन करने वाली | अलङ्घनीयां | — पार करने में अति कठिन |
| अमृतेश्वरीं | — अमृत की स्वामिनी की | काल- | — काल [भूत, वर्तमान भविष्य] |
| भावयान्ति | — भावना करते हैं, [एकाग्र चित से ध्यान करते हैं] | कक्ष्यां | — कलना को |
| | | ननु | — निश्चय ही |
| | | लङ्घयन्ति | — पार कर जाते हैं। |
| मातः ! | — हे मातः ! | | |

**यः स्फाटिकाक्षगुणपुस्तककुण्डिकाढ्यां**
**व्याख्यासमुद्यतकरां शरदिन्दुशुभ्राम्।**

**पद्मासनां च हृदये भवतीमुपास्ते**
**मातः स विश्वकवितार्किकचक्रवर्ती ।।१४।।**

पदच्छेदः

य: स्फाटिक अक्ष गुण पुस्तक कुण्डिका आढ्यां
व्याख्या सम् उद्यत करां शरत् इन्दु शुभ्राम् ।
पद्म आसनां च हृदये भवतीम् उपास्ते
मात: ! स विश्व कवि तार्किक चक्रवर्ती ।।१४।।

| | | | |
|---|---|---|---|
| मात: ! | — हे माता ! | शुभ्रां | — तेज वाली |
| य: | — जो [भक्त] | च | — और |
| स्फाटिक- | — स्फटिकमणि की | पद्मासनां | — कमल के आसन पर बैठी हुई |
| अक्ष- | — अक्षमाला, | भवतीं | — आपकी |
| गुण- | — रस्सी [पाश], | हृदये | — हृदय में |
| पुस्तक- | — पुस्तक, [तथा] | उपास्ते | — उपासना करता है |
| कुण्डक- | — कूडी [कमण्डल] से | स | — वह |
| आढ्यां | — शोभित [तथा] | विश्व- | — सभी जगत के |
| व्याख्या- | — उपदेश करने के लिए | कवि- | — कवियों [और] |
| समुद्यत- | — उठाये हुए | तार्किक- | — तर्क के जानने वालों में |
| करां | — हाथ वाली, | चक्रवर्ती | — सब से उत्तम बन जाता है। |
| शरद्- | — शरद ऋतु के | | |
| इन्दु- | — चन्द्रमा [जैसी] | | |

**बर्हावतं स युतबर्बरकेशपाशां**
**गुञ्जावलीकृतघनस्तनहारशोभाम् ।**

**श्यामां प्रवालवदनां सुकुमारहस्तां**
**त्वामेव नौमि शवरीं शवरस्य जायाम् ॥१५॥**

पदच्छेदः

बर्ह अवतंस युत बर्बर केश पाशाम्
गुञ्जा अवली कृत घन स्तन हार शोभाम् ।
श्यामां प्रवालवदनां सुकुमार हस्ताम्
त्वां एव नौमि शवरीं शवरस्य जायाम् ॥१५॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| बर्ह- | — मोर पंख के | शोभां | — शोभा वाली, |
| अवतंस- | — ताज से | श्यामां | — श्याम वर्ण, |
| युत- | — युक्त | प्रवाल- | — मूंगे जैसे (लाल) |
| बर्बर- | — बर्बर कश्मीरी बबर जैसे (कोमल और चमकदार) | वदनां | — मुख वाली, |
| | | सुकुमार- | — कोमल[1] |
| | | हस्तां | — हाथों वाली, [ऐसी] |
| केशपाशां | — बालों वाली, | त्वामेव | — तुझे ही |
| गुंजावली- | — गुंजाहारों से | शवरीं | — शवरी[2] |
| कृत- | — किये हुए | शवरस्य | — शंकर की |
| घनस्तन- | — घने स्तनों पर | जायां | — शक्ति को |
| हार- | — हारों की | नौमि | — मैं शरण लेता हूं । |

**अर्धेन किं नवलताललितेन मुग्धे !**
**क्रीतं विभोः परुषमर्धमिदं त्वयेति ।**

---

१. अथवा हाथों में कुमार अर्थात् कार्तिक स्वामि लिया है जिसने ।
२. शिकारिन के रूप में शिव की शक्ति ।

**आलीजनस्य परिहासवचांसि मन्ये**
**मन्दस्मितेन तव देवि ! जडी भवन्ति ॥१६॥**

पदच्छेदः

अर्धेन किं नवलताललितेन मुग्धे !
क्रीतं विभोः परुषम् अर्धं इदं त्वया इति ।
आली जनस्य परिहास वचांसि मन्ये
मन्द स्मितेन तव देवि ! जडी भवन्ति ॥१६॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| मुग्धे ! | — हे सुन्दरी ! पार्वती! | इति | — इस प्रकार के |
| किं त्वया | — क्यों तूने | आलीजनस्य | — सखियों के |
| नवलता- | — नई लता [जैसे कोमल और सुन्दर] | परिहास- | — हंसी के |
| | | वचांसि | — वचन |
| ललितेन- | — (तथा) प्रेम से पाले हुए | देवि ! | — हे देवी ! |
| | | तव | — आपकी |
| अर्धेन- | — अपने आधे शरीर के बदले | मन्द- | — कोमल (मन को हरने वाली) |
| विभोः | — शिव का | स्मितेन | — मुस्कराहट से |
| इद | — यह | मन्ये | — मेरी समझ में |
| परुषम् | — कठिन [खुरदुरा] | जडी | — जड |
| अर्धं | — आधा शरीर | भवन्ति | — बन जाते हैं[1] । |
| क्रीतं | — मोल लिया ? | | |

**ब्रह्माण्ड बुद्बुदकदम्बकसंकुलोऽयं**
**मायोदधिर्विविधदुःखतरङ्गमालः ।**

---

१. अर्थात् देवी के अन्तर्मुख होने से ही सहेलियां (इन्द्रिय शक्तियां) जड (सत्ता हीन) हो जाती हैं।

**आश्चर्यमम्ब ! झटिति प्रलयं प्रयाति**
**त्वद्ध्यानसन्ततिमहावडवामुखाग्नौ ।। १७।।**

पदच्छेदः

ब्रह्माण्ड बुद्बुद कदम्बक सङ्कुलः अयम्
माया उदधिः विविध दुःख तरङ्ग मालः ।
आश्चर्यं अम्ब ! झटिति प्रलयं प्रयाति
त्वत् ध्यान सन्तति महा वडवा मुख अग्नौ ।। १७।।

| | | | |
|---|---|---|---|
| अम्ब ! | — हे माता ! | महा- | — बडे |
| अयं | — यह | वडवामुख-अग्नौ | — वाडव अग्नि में |
| ब्रह्माण्ड- | — अनेकों ब्रह्माण्डरूप | झटिति | — क्षणमात्र में (ध्यान करते हो) |
| बुद्बुद- | — बुलबलों के | प्रलयं | — लय भाव को |
| कदम्बक- | — अगणित समूहों से | प्रयाति | — प्राप्त होता है [अर्थात माया सागर का संहार हो जाता है ) |
| संकुलो | — अस्त व्यस्त | आश्चर्यम् | — यह बडे आश्चर्य की बात है। |
| माया- | — माया रूपी | | |
| उदधिः | — सागर | | |
| विविध- | — नाना प्रकार के | | |
| दुखतरंग-मालः | — दुख की तरंगों से भरा हुआ | | |
| त्वत् | — तुम्हारे | | |
| ध्यान-सन्तति- | — निरन्तर ध्यान रूपी | | |

**दाक्षायणीति कुटिलेति गुहारणीति**
**कात्यायनीति कमलेति कलावतीति ।**

**एका सती भगवती परमार्थतोऽपि**
**संदृश्यसे बहुविधा ननु नर्तकीव ॥१८॥**

### पदच्छेदः

दाक्षायणी इति कुटिला इति गुहारणी इति
कात्यायनी इति कमला इति कलावती इति ।
एका सती भगवती परमार्थतः अपि
संदृश्यसे बहुविधा ननु नर्तकी इव ॥१८॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| भगवती | — ऐश्वर्य शालिनी भगवती | कमला इति | — लक्ष्मी रूप अथवा कमल रूप संकोच विकासमय [सृष्टि संहार करने वाली] |
| परमार्थतः | — सच्चे स्वरूप से | कलावती इति[1] | कलाओं युक्त ऐसे ऐसे |
| एका | — एक ही (अद्वितीय) | ननु | — निश्चय रूप से |
| सती अपि | — होती हुई भी | नर्तकी इव | — नाचने वाली स्त्री की तरह |
| दाक्षायणी इति | दक्ष प्रजापति की बेटी, | बहुविधा | — अनेकों प्रकार से |
| कुटिला इति | — टेढ़ा चलने वाली कुण्डलिनी रूप, | संदृश्यसे | — दीखती हो [अनेकों रूप धारण करती हो ।) |
| गुहारणी इति | — हृदय रूपी गुफाओं में वास करने वाली, | | |
| कात्यायनी | — कात्यायन ऋषि की पुत्री, | | |

**आनन्दलक्षणमनाहतनाम्नि देशे**
**नादात्मना परिणतं तव रूपमीशे ।**

---

१. चन्द्रमा की १६ कला, शिव से पृथिवी तक ३६ तत्त्व रूप कला, अकार से हकार तक वर्णमाला रूप ५० कला ।

**प्रत्यङ्‌ मुखेन मनसा परिचीयमानं**
**शंसन्ति नेत्रसलिलैः पुलकैश्च धन्याः ॥१९॥**

पदच्छेदः

आनन्दलक्षणम् अनाहतनाम्नि देशे
नाद आत्मना परिणतं तव रूपम् ईशे !
प्रत्यक् मुखेन मनसा परिचीयमानं
शंसन्ति नेत्र सलिलैः पुलकैः च धन्याः ॥१९॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| ईशे ! | — हे ऐश्वर्यस्वरूपिणी ! | नादात्मना | — नादरूप से [अक्षरों का मूल रूप] |
| धन्याः | — श्लाध्य और उत्तम भक्त | परिणतं | — परिणाम में आया हुआ [तथा] |
| तव | — तुम्हारे | प्रत्यङ्मुखेन | — सन्मुख रूप वाले |
| आनन्द- | — आनन्द ही | मनसा | — मन से |
| लक्षणं | — लक्षण है जिसका [ऐसे तुम्हारे] | परिचीयमानं | — बढाया हुआ, |
| रूपं | — रूप को | नेत्रसलिलैः | — आंसुओं की अश्रु धाराओं |
| अनाहत- | — अनाहत [मध्यमा वाक्] | च | — तथा |
| नाम्नि | — नाम वाले | पुलकैः | — रोम हर्षों द्वारा |
| देशे | — स्थान पर | शंसन्ति | — जतलाते हैं । |

**त्वं चन्द्रिका शशिनि तिग्मरुचौ रुचिस्त्वं**
**त्वं चेतनासि पुरुषे पवने बलं त्वम् ।**
**त्वं स्वादुतासि सलिले शिखिनि त्वमूष्मा**
**निःसारमेव निखिलं त्वदृते यदि स्यात् ॥२०॥**

पदच्छेदः

त्वं चन्द्रिका शशिनि तिग्मरुचौ रुचिः त्वं
त्वं चेतना असि पुरुषे पवने बलं त्वं
त्वं स्वादुता असि सलिले शिखिनि त्वं ऊष्मा
निःसारम् एव निखिलं त्वत् ऋते यदि स्यात् ।।२०।।

| | | | |
|---|---|---|---|
| त्वम् | — तुम | त्वम् | — तुम |
| शशिनि | — चन्द्रमा में | सलिले | — जल में |
| चन्द्रिका | — चान्दनी [प्रकाश रूप हो], | स्वादुता | — रस [रूप] |
| | | असि | — हो, |
| त्वम् | — तुम | त्वम् | — तुम |
| तिग्मरुचौ | — सूर्य में | शिखिनि | — अग्नि में |
| रुचिः | — दीप्ति [विमर्श रूप हो], | उष्मा | — गर्मी [हो], |
| | | यदि | — यदि |
| त्वम् | — तुम | त्वदृते | — [यह सब तत्त्व] तुम्हारी सत्ता विना |
| पुरुषे | — पुरुष में | | |
| चेतना | — बुद्धि | स्यात् | — हों, |
| असि | — हो, | निखिलं | — [तो] यह सारा विश्व |
| त्वम् | — तुम | | |
| पवने | — वायु में | निःसारमेव | — सत्ता रहित ही है। |
| बलं | — बल [हो], | | |

**ज्योतींषि यद्दिवि चरन्ति यदन्तरिक्षं**
**सूते पयांसि यदहिर्धरणीं च धत्ते।**
**यद्वाति वायुरनलो यदुदर्चिरास्ते**
**तत्सर्वमम्ब ! तव केवलमाज्ञयैव ।।२१।।**

पदच्छेदः

ज्योतींषि यत् दिवि चरन्ति यत् श्रंतरिक्षं
सूते पयांसि यत् ग्रहिः धरणीं च धत्ते ।
यत् वाति वायुः ग्रनलः यत् उर्दचिः ग्रास्ते
तत् सर्वम् ग्रम्ब ! तव केवलम् ग्राज्ञया एव ॥२१॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| यत् | — जो [यह] | वायुः | — वायु |
| ज्योतींषि | — तारागण | वाति | — चलता है, |
| दिवि | — ग्राकाश में | यत् च | — ग्रौर जो |
| चरन्ति | — फिरते हैं, | ग्रनलो | — ग्रग्नि |
| यत् | — जो | उर्दचिः | — ऊँची दीप्ति वाला |
| ग्रन्तरिक्षं | — ग्राकाश | ग्रास्ते | — है |
| पयांसि | — जलों को | ग्रम्ब ! | — हे माता ! |
| सूते | — उत्पन्न करता है, | तत्सर्वं | — वह सब |
| यत् | — जो | केवलं | — केवल |
| ग्रहिः | — शेषनाग | तव एव | — तुम्हारी ही |
| धरणीं | — पृथ्वी को | ग्राज्ञया | — ग्राज्ञा से [स्थिति प्राप्त किये हुए हैं।] |
| धत्ते | — धारण करता है, | | |
| यत् | — जो | | |

**सङ्कोचमिच्छसि यदा गिरिजे ! तदानीं**
**वाक्तर्कयोस्त्वमसि भूमिरनामरूपा ।**
**यद्वा विकासमुपयासि यदा तदानीं**
**त्वन्नामरूपगणनाः सुकरीभवन्ति ॥२२॥**

पदच्छेदः

संङ्कोचं इच्छसि यदा गिरिजे ! तदानीं
वाक्तर्कयोः त्वम् ग्रसि भूमिः ग्रनामरूपा ।

यत् वा विकासम् उपयासि यदा तदानीम्
त्वत् नामरूपगणना: सुकरी भवन्ति ॥२२॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| गिरिजे ! | — हे पार्वती ! | असि | — हो, |
| यदा | — जब | यद्वा | — या |
| त्वं | — तुम | यदा | — जब |
| संकोचं | — स्वरूप का संकोच | विकासं | — स्वरूप के विकास को |
| इच्छसि | — [ग्रहण करना] चाहती हो | उपयासि | — प्राप्त करती हो |
| तदानीं | — तब | तदानीं | — उस अवस्था में |
| वाक-तर्कयो: | — वाणी और तर्क [विचार] में | त्वत्- | — तुम्हारे |
| | | नामरूप- | — नामों और रूपों की |
| अनामरूपा | — नामों और रूपों रहित | गणना: | — गिनती |
| | | सुकरी | — आसान |
| भूमि: | — अवस्था | भवन्ति[1] | — हो जाती है । |

**भोगाय देवि भवतीं कृतिनः प्रणम्य**
**भ्रूकिङ्करीकृतसरोजगृहासहस्राः ।**
**चिन्तामणिप्रचयकल्पितकेलिशैले**
**कल्पद्रुमोपवन एव चिरं रमन्ते ॥२३॥**

पदच्छेद:

भोगाय देवि ! भवतीं कृतिन: प्रणम्य
भ्रूकिङ्करी कृतसरोजगृहा सहस्रा: ।
चिन्तामणि प्रचय कल्पित केलिशैले
कल्पद्रुम उपवने एव चिरं रमन्ते ॥२३॥

१. सभी स्थूल या सूक्ष्म वेधों के नाम और रूप तुम्हारे ही नाम रूप हैं ।

| | |
|---|---|
| देवि ! | — हे देवी ! |
| [1]भ्रू- | — भौंओं की |
| किंकरीकृत- | — दास बनी हुई |
| सरोजगृहासहस्रा: | हज़ारों लक्ष्मियों वाले |
| कृतिनः | — क्रियावान पुरुष |
| भोगाय | — भोग (सांसारिक तथा पारमार्थिक) प्राप्त करने के लिये |
| भवतीं | — आप को |
| प्रणम्य | — प्रणाम करके |
| चिन्तामणि- | — चिन्तामणि रत्नों के |
| प्रचय- | — समूहों से |
| कल्पित- | — बनाये हुए |
| केलि- | — क्रीडा रूपी |
| शैले | — पर्वत पर |
| कल्पद्रुम- | — कल्प वृक्षों के |
| उपवने | — बागों में |
| एव | — ही |
| चिरं | — अनन्त काल |
| रमन्ते | — ऐश्वर्य भोगते हैं । (क्रीडा करते हैं) |

**हन्तुं त्वमेव भवसि त्वदधीनमीशे**
**संसारतापमखिलं दयया पशूनाम्।**
**वैकर्तनीकिरणसंहतिरेव शक्ता**
**धर्मं निजं शमयितुं निजयैव वृष्ट्या ॥२४॥**

पदच्छेदः

हन्तुं त्वम् एव भवसि त्वत् अधीनं ईशे !
संसार तापम् अखिलं दयया पशूनाम् ।
वैकर्तनी किरण संहतिः एव शक्ता
धर्मं निजं शमयितुं निजया एव वृष्ट्या ॥२४॥

---

१. अर्थात् एक ही नहीं अनन्त लक्ष्मियां [भोग लक्ष्मी, मोक्ष लक्ष्मी, भक्ति लक्ष्मी इत्यादि] और ऐश्वर्य उनके वश में हो जाते हैं, यह सब लक्ष्मियां उस पुरुष के आंखों के इशारों पर नाचती हैं ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| ईशे ! | — हे स्वतंत्र इच्छा वाली स्वामिनी ! | भवसि | — समरथ हो। [जैसे] |
| पशूनां | — जन्म मरण में फंसे हुए जीवों के | वैकर्तनी- | — सूर्य की |
| अखिलं | — सारे | किरण- | — किरणों का |
| संसारतापं | — जन्म मरण से उत्पन्न हुए दुख को | संहतिरेव | — समूह ही |
| त्वत् | — [जो] तुम्हारे ही | निजं | — आप उत्पन्न की हुई |
| अधीनं | — अधीन है, | धर्मं | — गर्मी को |
| दयया | — अनुग्रह करके | निजया एव | — अपनी ही [शक्ति से उत्पन्न की हुई] |
| हन्तुं | — नाश करने के लिए | वृष्ट्या | — वर्षा से |
| त्वमेव | — तुम ही | शमयितुं | — शांत करने के लिए |
| | | शक्ता | — समरथ है। |

**शक्तिः शरीरमधिदैवतमन्तरात्मा**
**ज्ञानं क्रिया करणमासनजालमिच्छा।**
**ऐश्वर्यमायतनमावरणानि च त्वं**
**किं तन्न यद्भवसि देवि शशाङ्कमौलेः ॥२५॥**

पदच्छेदः

शक्तिः शरीरं अधिदैवतं अन्तर् आत्मा
ज्ञान क्रिया करणं आसन जालं इच्छा।
ऐश्वर्यं आयतनम् आवरणानि च त्वं
किं तत् न यत् भवसि ? देवि ! शशाङ्कमौलेः ॥२५॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| शशाङ्क- | — चन्द्रमा है | इच्छा | — इच्छा (स्वातंत्र्य) शक्ति |
| मौलेः | — माथे पर जिसके [ऐसे शिव की] | ऐश्वर्यम् | — सर्वकर्त्ताभाव सर्व- |

| | | | |
|---|---|---|---|
| देवि ! | — क्रीडन शील शक्ति ! | | ज्ञताभाव, |
| शक्तिः | — प्राणशक्ति, | आयतनम् | — आश्रय |
| शरीरं | — स्थूल शरीर, | च | — और |
| अधिदैवतम् | — शरीर के अधिष्ठित देव [अर्थात् दस इन्द्रियां], | आवरणानि | — स्वरूप के छिपाने वाले मल (यह सब कुछ) |
| अन्तरात्मा | — अन्तः करण, | त्वम् | — तुम ही हो। |
| ज्ञान | — ज्ञान शक्ति, | तत् किं | — वह कौन सी वस्तु (भाव) है |
| क्रिया | — क्रिया शक्ति, | | |
| करणम् | — क्रियाओं का करना, | यत् | — जो |
| आसन- | — आसन | न भवसि | — (तुम) नहीं बनती हो। |
| जालम् | — समूह | | |

**भूमौ निवृत्तिरुदिता पयसि प्रतिष्ठा**
**विद्याऽनले मरुति शान्तिरतीतशान्तिः।**
**व्योम्नीति याः किल कलाः कलयन्ति विश्वं**
**तासां विदूरतरमम्ब ! पदं त्वदीयम् ॥२६॥**

पदच्छेदः

भूमौ निवृत्तिः उदिता पयसि प्रतिष्ठा
विद्या अनले मरुति शान्तिः अतीतशान्तिः
व्योम्नि इति याः किल कलाः कलयन्ति विश्वं
तासां विदूरतरम् अम्ब ! पदं त्वदीयम् ॥२६॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| भूमौ | — पृथिवी तत्त्व में | याः | — जो |
| निवृत्तिः | — निवृत्ति कला, | कलाः | — कलायें |
| पयसि | — जल तत्त्व में | विश्वं | — (३६ तत्त्वमय) जगत को |
| प्रतिष्ठा | — प्रतिष्ठा कला | | |

| | | | |
|---|---|---|---|
| अनले | — अग्नि तत्त्व में | किल | — निश्चय ही |
| विद्या | — विद्या कला, | कलयन्ति | — प्रकट करती हैं[1] |
| मरुति | — वायु तत्त्व में | अम्ब ! | — हे माता ! |
| शांतिः | — शांति कला, | त्वदीयं | — तुम्हारा |
| व्योम्नि | — आकाश तत्त्व में | पदं | — स्थान |
| अतीत शांतिः | — शान्त्यतीत कला | तासां | — इन सब कलाओं से भी |
| उदिता | — उदय में आई हैं। | | |
| इति | — इस प्रकार | विदूरतरम् | — बहुत ही ऊँचा है। |

**यावत्पदं पदसरोजयुगं त्वदीयं**
**नाङ्गीकरोति हृदयेषु जगच्छरण्ये।**
**तावद्विकल्प जटिलाः कुटिलप्रकारा-**
**स्तर्कग्रहाः समयिनां प्रलयं न यान्ति ॥२७॥**

पदच्छेदः

यावत् पदं पदसरोजयुगं त्वदीयं
न अङ्गीकरोति हृदयेषु जगत् शरण्ये !
तावत् विकल्प जटिलाः कुटिलप्रकाराः
तर्कग्रहाः समयिनां प्रलयं न यान्ति ॥२७॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| जगत्शरण्ये ! | — जगच्छरण्ये, हे जगत की रक्षा करने वाली देवी ! | समयिनां | — भिन्न २ मतवादियों के |
| | | विकल्प- | — विकल्पों के कारण |
| यावत् | — जब तक | जटिलाः | — पेचदार बने हुए |
| त्वदीयम् | — तुम्हारा | कुटिल- | — कुटिल |

---

१. यह पांच कलायें ही जगत् की सृष्टि, स्थिति, संहार, पिधान तथा अनुग्रह करती हैं।

| | | | |
|---|---|---|---|
| पदसरोज- | — चरण कमलों का | प्रकाराः | — प्रकार वाले |
| युगं | — जोडा | तर्क- | — वाद-विवाद रूपी |
| हृदयेषु | — हृदयों में | ग्रहाः | — हठ |
| पदं | — स्थान | प्रलयं | — समाप्त |
| न अंगीकरोति | — अंगीकार न करे[1] | न यांति | — नहीं होते हैं। |
| तावत् | — तब तक | | |

**यद्देवयानपितृयानविहारमेके**
**कृत्वा मनः करणमण्डलसार्वभौमम्।**
**याने निवेश्य तव कारणपञ्चकस्य**
**पर्वाणि पार्वति नयन्ति निजासनत्वम्॥२८॥**

पदच्छेदः

यत् देवयान पितृयान विहारम् एके
कृत्वा मनः करण मण्डल सार्वभौमम्।
याने निवेश्य तव कारणपञ्चकस्य
पर्वाणि पार्वति ! नयन्ति निज आसनत्वम् ॥२८॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| पार्वति ! | — हे पार्वती ! | विहारम् | — फिरते हैं [अभ्यास करते हैं] (वह) |
| यत् | — जो | | |
| एके | — कुछ उत्कृष्ट योगी | तव | — तुम्हारे |
| मनः | — मन को | याने | — [सुषुम्ना] मार्ग में |
| करण- | — इन्द्रियों के | निवेश्य | — प्रवेश करके |
| मण्डल- | — समूह का | | |
| सार्वभौमम् | — चक्रवर्ती राजा | कारण पंचकस्य | — पांच कारणों[2] के |

१. अर्थात् जब तक मोह में फंसा हुआ जीव तुम्हारी शरण न ले।
२. जगत की सृष्टि इत्यादि करने के पांच कारण ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र, सदाशिव, ईश्वर।

| | | | |
|---|---|---|---|
| कृत्वा | — बनाकर | पर्वाणि | — सिरों को |
| देवयान- | — देवताओं के मार्ग [प्राण] | निज- | — अपना |
| | | आसनत्वम् | — आसन |
| पितृयान- | — [और] पितृमार्ग [अपान] में | नयन्ति | — बनाते हैं।[1] |

**स्थूलासु मूर्तिषु महीप्रमुखासु मूर्तेः**
**कस्याश्चनापि तव वैभवमम्ब यस्याः।**
**पत्या गिरामपि न शक्यत एव वक्तुं**
**सासि स्तुता किल मयेति तितिक्षितव्यम् ॥२९॥**

पदच्छेदः

स्थूलासु मूर्तिषु मही प्रमुखासु मूर्तेः
कस्याःचन अपि तव वैभवम् अम्ब ! यस्याः।
पत्या गिराम् अपि न शक्यते एव वक्तुं
सा असि स्तुता किल मया इति तितिक्षितव्यम् ॥२९॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| मही- | — पृथिवी | वक्तुं | — वर्णन करने के लिए |
| प्रमुखासु | — इत्यादि | न शक्यते | — असमर्थ है |
| स्थूलासु | — स्थूल | सा | — वही (आप ऐसे उत्कृष्ट महिमा वाली) |
| मूर्तिषु | — रूपों में से | | |
| कस्याश्चन | — किसी एक | | |
| मूर्तेः | — रूप का | अम्ब ! | — हे माता ! |
| अपि | — भी | मया | — मुझ (जैसे तुच्छ) से |
| यस्याः | — जिस | किल | — निश्चय ही |

---

१. अर्थात् इन से भी ऊँची पदवी प्राप्त करते हैं।

| | | | |
|---|---|---|---|
| तव | — तुम्हारे (अकथनीय स्वरूप का) | स्तुता असि | — स्तुति की जा रही हो |
| वैभवम् | — प्रभाव (महिमा) को | इति | — (मेरी) यह धृष्टता |
| गिरां | — वाणियों का | तितिक्षितव्यम् | — कृपया आप सहलें (अर्थात् मुझे क्षमा करें।) |
| पत्या | — स्वामी (ब्रह्मा जी) | | |
| अपि | — भी | | |

**कालाग्निकोटिरुचिमम्ब षडऽध्वशुद्धा-**
**वाप्लावनेषु भवतीममृतौघवृष्टिम्।**
**श्यामां घनस्तनतटां सकलीकृतौ च**
**ध्यायन्त एव जगतां गुरवो भवन्ति ॥३०॥**

पदच्छेदः

काल अग्निकोटिरुचिम् अम्ब ! षट् अध्वशुद्धौ
आप्लावनेषु भवतीम् अमृतओघ वृष्टिम्।
श्यामां घनस्तनतटां सकली कृतौ च
ध्यायन्तः एव जगतां गुरवः भवन्ति ॥३०॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| अम्ब ! | — हे माता ! | सकली-कृतौ | — इनको सम्पूर्ण बनाने [स्थिति करने] में |
| षडध्व- | — छः मार्गों को[1] | | |
| शुद्धौ | — शुद्ध करने में[2] | | |
| भवतीं | — आपको | श्यामां | — श्याम वर्ण |
| कालग्नि-कोटि- | — करोडों कालाग्नि रुद्रों जैसी | घनस्तनतटां | — भारी स्तनोंसे [माता के रूप में दूध देती |

---

१. वर्ण, पद, मन्त्र, कला, तत्त्व, भुवन।
२. अभेद रूप बनाने में।

| | |
|---|---|
| रुचिम् | — दीप्ति (तेज) वाली, |
| आप्लावनेषु | — इन भुवनों को सींचन (सृष्टि) करने में |
| अमृतौघ- | — अमृत से भरी हुई |
| वृष्टि | — वर्षारूप, |
| च | — और |
| | हुई आपको भक्त] |
| ध्यायन्त एव | — एकाग्रचित से ध्यान करते हुए ही [क्षण-मात्र में] |
| जगतां | — सभी जगतों के |
| गुरवो | — गुरु[1] |
| भवन्ति | — बन जाते हैं। |

**विद्यां परां कतिचिदम्बरमम्ब केचि-**
**दानन्दमेव कतिचित्कतिचिच्च मायाम्।**
**त्वां विश्वमाहुरपरे वयमामनाम**
**साक्षादपारकरुणां गुरुमूर्तिमेव ॥३१॥**

पदच्छेदः

विद्यां परां कतिचित् अम्बरम् अम्ब ! केचित्
आनन्दम् एव कतिचित् कतिचित् च मायाम् ।
त्वां विश्वम् आहुः अपरे वयम् आमनाम
साक्षात् अपार करुणां गुरुमूर्तिम् एव ॥३१॥

| | |
|---|---|
| अम्ब ! | — हे माता ! |
| त्वां | — तुझको |
| कतिचित् | — कुछ भक्त |
| परां विद्यां | — परा [उत्कृष्ट] ज्ञान रूप, |
| केचित् | — कुछ |
| | वाली) माया रूप, |
| अपरे | — इन से भिन्न कुछ लोग |
| त्वां | — तुझको |
| विश्वं | — जगत रूप ही |
| आहुः | — कहते हैं |

१. उत्तम माननीय सृष्टि आदि करने में समर्थ ।

